- **विद्याविहीन**—वि॰—विद्या-विहीन—-—निरक्षर, अज्ञानी
- **विद्यावृद्ध**—वि॰—विद्या-वृद्ध—-—ज्ञान में बढ़ा हुआ, शिक्षा में प्रगतिशील
- **विद्याव्यसनम्**—नपुं॰—विद्या-व्यसनम्—-—ज्ञान की खोज
- **विद्याव्यवसायः**—पुं॰—विद्या-व्यवसायः—-—ज्ञान की खोज
- **विद्युत्**—स्त्री॰—-—विशेषेण द्योतते-वि + द्युत् + क्विप्—बिजली
- **विद्युत्**—स्त्री॰—-—-—वज्र
- **विद्युदुन्मेषः**—पुं॰—विद्युत्-उन्मेषः—-—बिजली की कौंध
- **विद्युज्जिह्वः**—पुं॰—विद्युत्-जिह्वः—-—एक प्रकार का राक्षस
- **विद्युज्ज्वाला**—स्त्री॰—विद्युत्-ज्वाला—-—बिजली की कौंध या कांति
- **विद्युद्द्योतः**—पुं॰—विद्युत्-द्योतः—-—बिजली की कौंध या कांति
- **विद्युद्दामन्**—नपुं॰—विद्युत्-दामन्—-—वक्र गति से युक्त बिजली की कौंध या चमक
- **विद्युत्पातः**—पुं॰—विद्युत्-पातः—-—बिजली का गिरना या प्रहार
- **विद्युत्प्रियम्**—नपुं॰—विद्युत्-प्रियम्—-—कांसा
- **विद्युल्लता**—स्त्री॰—विद्युत्-लता—-—बिजली की कौंध या लहर
- **विद्युल्लता**—स्त्री॰—विद्युत्-लता—-—वक्रगतिशील या कुटिल विजली
- **विद्युल्लेखा**—स्त्री॰—विद्युत्-लेखा—-—बिजली की कौंध या लहर
- **विद्युल्लेखा**—स्त्री॰—विद्युत्-लेखा—-—वक्रगतिशील या कुटिल विजली
- **विद्युत्वत्**—वि॰—-—विद्युत् + मतुप्—बिजली से युक्त
- **विद्युत्वत्**—पुं॰—-—-—बादल
- **विद्योतन**—वि॰—-—वि + द्युत् + णिच् + ल्युट्—प्रकाश करने वाला, चमकाने वाला
- **विद्योतन**—वि॰—-—-—सोदाहरण निरूपन करने वाला, व्याख्या करने वाला
- **विद्रः**—पुं॰—-—व्यध् + रक्, दान्तादेशः, सम्प्रसारणम्—फाड़ना, खण्ड खण्ड करना, छेद करना
- **विद्रः**—पुं॰—-—-—दरार, छिद्र, विवर
- **विद्रधिः**—पुं॰—-—विद् + रुध् + कि, पृषो॰—पीपदार फोड़ा
- **विद्रवः**—पुं॰—-—वि + द्रु + अप्—भाग जाना, उड़ान, प्रत्यावर्तन
- **विद्रवः**—पुं॰—-—-—आतंक
- **विद्रवः**—पुं॰—-—-—प्रवाह

- **विद्रवः**—पुं०—-—-—पिघलना, गलना
- **विद्राण**—वि०—-—वि + द्रा + क्त—नींद से जागा हुआ, उद्बुद्ध
- **विद्रावणम्**—नपुं०—-—वि + द्रु + णिच् + ल्युट्—भगाना, खदेड़ना, हाँक कर दूर करना, परास्त करना
- **विद्रावणम्**—नपुं०—-—-—गलाना, पिघालना
- **विद्रुमः**—पुं०—-—विशिष्टो द्रुमः—मूँगे का वृक्ष (लाल रंग के मूल्यवान मूँगों (मणियों) को पैदा करने वाला)
- **विद्रुमः**—पुं०—-—-—मूँगा प्रवाल
- **विद्रुमः**—पुं०—-—-—कोंपल या किसलय
- **विद्रुमलता**—स्त्री०—विद्रुमः-लता—-—मूँगे की शाखा
- **विद्रुमलता**—स्त्री०—विद्रुमः-लता—-—एक प्रकार का गंधद्रव्य
- **विद्रुमलतिका**—स्त्री०—विद्रुमः-लतिका—-—`नलिका' नामक एक गंध द्रव्य
- **विद्वस्**—वि०—-—विद् + क्वसु—जानने वाला
- **विद्वस्**—वि०—-—-—बुद्धिमान्, विद्वान्
- **विद्वस्**—पुं०—-—-—विद्वान् मनुष्य या बुद्धिमान्, व्यक्ति, विद्याव्यसनी
- **विद्वत्कल्प**—वि०—विद्वस्-कल्प—-—भोड़ा पढ़ा लिखा, कम विद्वान्
- **विद्वद्देशीय**—वि०—विद्वस्-देशीय—-—भोड़ा पढ़ा लिखा, कम विद्वान्
- **विद्वद्देश्य**—वि०—विद्वस्-देश्य—-—भोड़ा पढ़ा लिखा, कम विद्वान्
- **विद्वज्जनः**—पुं०—विद्वस्-जनः—-—विद्वान् या बुद्धिमान् पुरुष, मुनि
- **विद्विष्**—पुं०—-—वि + द्विष् + क्विप् —शत्रु, दुश्मन
- **विद्विषः**—पुं०—-—वि + द्विष् + क—शत्रु, दुश्मन
- **विद्विष्ट**—भू० क० कृ०—-—वि + द्विष् + क्त—घृणित, अनीप्सित, कुत्सित
- **विद्वेषः**—पुं०—-—वि + द्विष् + घञ्—शत्रुता, घृणा, कुत्सा
- **विद्वेषः**—पुं०—-—-—तिरस्करणीय घमण्ड, गर्हा (मानहानि)
- **विद्वेषणः**—पुं०—-—वि + द्विष् + ल्युट्—घृणा करने वाला, शत्रु
- **विद्वेषणी**—स्त्री०—-—-—रोषपूर्ण स्वभाव की स्त्री
- **विद्वेषणम्**—नपुं०—-—-—घृणा और शत्रुता पैदा करना
- **विद्वेषणम्**—नपुं०—-—-—शत्रुता, घृणा
- **विद्वेषिन्**—वि०—-—विद्विष् + णिनि—घृणा करने वाला, शत्रुतापूर्ण

- **विद्वेष्टृ**—वि°—-—विद्विष् + तृच्—घृणा करने वाला, शत्रुतापूर्ण
- **विद्वेषिन्** —पुं°—-—-—घृणक, शत्रु
- **विध्**—तुदा° पर° <विधति>—-—-—चुभोना, काटना
- **विध्**—तुदा° पर° <विधति>—-—-—सम्मान करना, पूजा करना
- **विध्**—तुदा° पर° <विधति>—-—-—राज्य करना, शासन करना, प्रशासन
- **विधः**—पुं°—-—विध् + क—प्रकार, किस्म यथा बहुविध, नानाविध में
- **विधः**—पुं°—-—-—ढंग, रीति, रूप
- **विधः**—पुं°—-—-—तह (समास के अन्त में, विशेष कर अंको के पश्चात्) त्रिविध, अष्टाविध आदि
- **विधः**—पुं°—-—-—हाथियों का आहार
- **विधः**—पुं°—-—-—समृद्धि
- **विधः**—पुं°—-—-—छेद
- **विधवनम्**—नपुं°—-—वि + धू + ल्युट्—हिलना, विक्षुब्ध करना
- **विधवनम्**—नपुं°—-—-—थरथराहट, कंपकंपी
- **विधवा**—स्त्री°—-—विगतो धवो यस्याः सा—रांड, बेवा
- **विधवावेदनम्**—नपुं°—विधवा-आवेदनम्—-—बेवा स्त्री से विवाह करना
- **विधवागामिन्**—नपुं°—विधवा-गामिन्—-—जो विधवा स्त्री से सहवास करता है
- **विधव्यम्**—नपुं°—-—वि + धू + ण्यत्—थरथराहट, विक्षोभ
- **विधस्**—पुं°—-—-—सर्व सृष्टि का उत्पादक ब्रह्मा
- **विधा**—स्त्री°—-—वि + धा + क्विप्—ढंग, रीति, रूप
- **विधा**—स्त्री°—-—-—प्रकार, किस्म
- **विधा**—स्त्री°—-—-—समृद्धि, सम्पन्नता
- **विधा**—स्त्री°—-—-—हाथी घोड़ों का चारा, खाद्य पदार्थ
- **विधा**—स्त्री°—-—-—छेद करना
- **विधा**—स्त्री°—-—-—किराया, मजदूरी
- **विधातृ**—पुं°—-—वि + धा + तृच्—निर्माता, स्रष्टा
- **विधातृ**—पुं°—-—-—स्रष्टा, ब्रह्मा-विधाता
- **विधातृ**—पुं°—-—-—अनुदाता, दाता, प्रदाता

- **विधातृ**—पुं°————भाग्य, दैव
- **विधातृ**—पुं°————विश्वकर्मा
- **विधातृ**—पुं°————कामदेव
- **विधातृ**—पुं°————मदिरा
- **विधात्रायुस्**—पुं°—विधातृ-आयुस्——सूर्य की चमक, धूप
- **विधात्रायुस्**—पुं°—विधातृ-आयुस्——सूरजमुखी फूल
- **विधातृभूः**—पुं°—विधातृ-भूः——नारद का विशेषण
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—क्रम से रखना, व्यवस्था करना
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—अनुष्ठान, निर्माण, करण
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—सृष्टि, रचना
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—नियोजन, उपयोग, प्रयोग
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—नियत करना, विहित करना, आदेश देना
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—नियम, उपदेश, अध्यादेश, धार्मिक नियम या विधि, निषेध
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—ढंग, रीति
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—साधन या तरकीब
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—हाथियों का आहार (जो उन्हें मदोन्मत्त करने के लिए दिया जाता है)
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—धन दौलत
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—पीड़ा, वेदना, सन्ताप, दुःख
- **विधानम्**—नपुं°——वि + धा + ल्युट्—शत्रुता का कार्य
- **विधानगः**—पुं°—विधानम्-गः——बुद्धिमान् या विद्वान् पुरुष
- **विधानज्ञः**—पुं°—विधानम्-ज्ञः——बुद्धिमान् या विद्वान् पुरुष
- **विधानयुक्त**—वि°—विधानम्-युक्त——वेदविधि के अनुरूप, या अनुकूल
- **विधानकम्**—नपुं°——विधान + कन्—दुःख, कष्ट, पीड़ा
- **विधायक**—वि°——वि + धा + ण्वुल्—क्रमबद्ध करने वाला, व्यवस्थित करने वाला
- **विधायक**—वि°————बनाने वाला, निर्माण करने वाला, सम्पन्न करने वाला, कार्यान्वित करने वाला
- **विधायक**—वि°————रचना करने वाला
- **विधायक**—वि°————व्यवस्थित करने वाला, विहित करने वाला, निर्धारित करने वाला

- **विधायक**—वि°————अर्पण करने वाला, सौंपने वाला, (किसी की देख रेख में) हवाले करने वाला
- **विधिः**—पुं°———वि + धा + कि—करना, अनुष्ठान, अभ्यास कृत्य, कर्म
- **विधिः**—पुं°————प्रणाली, रीति, पद्धति, साधन, ढंग
- **विधिः**—पुं°————नियम, समादेश, कोई विधि जो सबसे किसी बात को लागू करती है
- **विधिः**—पुं°————वेद विधि या नियम, अध्यादेश, निषेध, कानून, वेदाज्ञा, धार्मिक समादेश
- **विधिः**—पुं°————कोई धार्मिक कृत्य या संस्कार, धार्मिक रस्म, संस्कार
- **विधिः**—पुं°————व्यवहार, आचरण
- **विधिः**—पुं°————दशा
- **विधिः**—पुं°————रचना, बनावट
- **विधिः**—पुं°————स्रष्टा
- **विधिः**—पुं°————भाग्य, दैव, किस्मत
- **विधिः**—पुं°————हाथियों का खाद्य पदार्थ
- **विधिः**—पुं°————काल
- **विधिः**—पुं°————डाक्टर, वैद्य
- **विधिः**—पुं°————विष्णु
- **विधिज्ञ**—वि°—विधिः-ज्ञ———कर्मकाण्ड का ज्ञाता
- **विधिज्ञः**—पुं°—विधिः-ज्ञः———कर्मकाण्ड में निष्णात ब्राह्मण, कर्मकाण्डी
- **विधिदृष्ट**—वि°—विधिः-दृष्ट———नियत, विहित
- **विधिविहित**—वि°—विधिः-विहित———नियत, विहित
- **विधिद्वैयम्**—नपुं°—विधिः-द्वैयम्———नियमों की विविधता, विधि या समादेश की विभिन्नता
- **विधिपूर्वकम्**—अव्य°—विधिः-पूर्वकम्———नियमानुकूल
- **विधिप्रोयगः**—पुं°—विधिः-प्रोयगः———नियम का व्यवहार
- **विधियोगः**—पुं°—विधिः-योगः———भाग्य का बल या प्रभाव
- **विधिवधूः**—स्त्री°—विधिः-वधूः———सरस्वती का विशेषण
- **विधिहीन**—वि°—विधिः-हीन———नियम शून्य, अनधिकृत, अनियमित
- **विधित्सा**—स्त्री°———वि + धा + सन् +अ + टाप्—सम्पन्न करने की इच्छा
- **विधित्सा**—स्त्री°————आयोजन, प्रयोजन, इच्छा

- **विधित्सत**—वि° ——वि + धा + सन् + क्त—किये जाने के लिये अभिप्रेत
- **विधित्सतम्**—नपुं°————इराद, अभिप्राय, आयोजन
- **विधुः**—पुं°——व्यध् + कु—चन्द्रमा
- **विधुः**—पुं°————कपूर
- **विधुः**—पुं°————पिशाच, दानव
- **विधुः**—पुं°————प्रायश्चित्तपरक आहुति
- **विधुः**—पुं°————विष्णु का नाम
- **विधुः**—पुं°————ब्रह्मा
- **विधुक्षयः**—पुं°—विधुः-क्षयः——चन्द्रमा की कलाओं का ह्रास, कृष्ण पक्ष का समय
- **विधुपञ्जरः**—पुं°—विधुः-पञ्जरः——खड्ग, कटार
- **विधुप्रिया**—स्त्री°—विधुः-प्रिया——रोहिणी नक्षत्र
- **विधुत**—भू°क°कृ————
- **विधुतिः**—स्त्री°——वि + धु + क्तिन्—हिलना, संक्षोभ, थरथराहट
- **विधुननम्**—नपुं°——वि + धू + णिच् + ल्युट्, नुट्, पृषो° ह्रस्वः—हिलना, झूमना, विक्षुब्ध होना
- **विधुननम्**—नपुं°————कंपकंपी, थरथराहट
- **विधुन्तुदः**—पुं°——विधुं तुदति पीडयति-विधु + तुद् + खश्, मुम्—राहु
- **विधुर**—वि°——विगता धूः कार्यभारो यस्मात् -प्रा° ब°—दुःखी, विपद्ग्रस्त, कष्टग्रस्त, शोकाकुल, दयनीय
- **विधुर**—वि°————जिससे प्रेम करने वाला कोई न रहा हो, शोकग्रस्त, पत्नी या पति की विरहव्यथा से व्याकुल
- **विधुर**—वि°————शून्य, वञ्चित, विरहित, मुक्त
- **विधुर**—वि°————विरोधी, वैरी, शत्रु
- **विधुरः**—पुं°————रंडुवा
- **विधुरम्**—नपुं°————खटका, भय, चिन्ता
- **विधुरम्**—नपुं°————पति या पत्नो से वियोग, प्रेमी या प्रेमिका द्वारा शोकाकुलता
- **विधुरा**—स्त्री°——बिधुर + टाप्—दही जिसमें चीनी व मसाले डाले हुए हों
- **विधुवनम्**—नपुं°——वि + धु + ल्युट्, कुटादित्वात् साधुः—हिलना, थरथरी, कंपकंपी
- **विधूत**—भू° क° कृ°——वि + धू + क्त—हिला हुआ, उथलपुथल हुआ, तरंगित
- **विधूत**—भू° क° कृ°————थरथराता हुआ

- **विधूत**—भू° क° कृ°—–—–—उखड़ा हुआ, मिटाया हुआ, हटाया हुआ
- **विधूत**—भू° क° कृ°—–—–—अस्थिर
- **विधूत**—भू° क° कृ°—–—–—परित्यक्त
- **विधूतम्**—नपुं°—–—–—विरक्ति, अरुचि
- **विधूतिः**—स्त्री°—–—वि + धू + क्तिन्—हिलना, थरथरी, कंपकंपी,विक्षोभ
- **विधूननम्**—नपुं°—–—वि + धू + णिच् + ल्युट्, नुक्—हिलना, थरथरी, कंपकंपी,विक्षोभ
- **विधृत**—भू° क° कृ°—–—वि + धृ + क्त—पकड़ा हुआ, थामा हुआ, ग्रहण किया हुआ
- **विधृत**—भू° क° कृ°—–—–—वियुक्त, अलग-अलग रक्खा गया
- **विधृत**—भू° क° कृ°—–—–—धारण किया गया, कब्जे में किया गया
- **विधृत**—भू° क° कृ°—–—–—रोका गया, नियन्त्रित किया गया
- **विधृत**—भू° क° कृ°—–—–—सहारा दिया गया, प्ररक्षित, समर्थित
- **विधृतम्**—नपुं°—–—–—आदेश की अवहेलना
- **विधृतम्**—नपुं°—–—–—असन्तोष
- **विधेय**—सं° कृ°—–—वि + धा + यत्—किये जाने के योग्य, अनुष्ठेय
- **विधेय**—सं° कृ°—–—–—विहित या नियत किये जाने योग्य
- **विधेय**—सं° कृ°—–—–—आश्रित, निर्भर
- **विधेय**—सं° कृ°—–—–—अधीन, प्रभावित, नियन्त्रित, दमन किया गया, परास्त किया गया
- **विधेय**—सं° कृ°—–—–—आज्ञाकारी, शासनीय, अनुवर्ती, वश्य
- **विधेय**—वि°—–—–—विधेय (कर्ता के संबंध में कही गई बात) होने के योग्य
- **विधेयम्**—नपुं°—–—–—जो किया जाना चाहिए, कर्तव्य
- **विधेयम्**—नपुं°—–—–—प्रतिज्ञा या प्रस्थापना की उक्ति
- **विधेयः**—पुं°—–—–—सेवक, भृत्य
- **विधेयाविमर्शः**—पुं°—विधेय-अविमर्शः—–—रचनासंबंधी दोष जिससे विधेय आश्रित स्थिति का हो जाय या उसका अधूरा कथन किया जाय
- **विधेयात्मन्**—पुं°—विधेय-आत्मन्—–—विष्णु
- **विधेयज्ञ**—वि°—विधेय-ज्ञ—–—जो अपना कर्तव्य जानता है
- **विधेयपदम्**—नपुं°—विधेय-पदम्—–—सम्पन्न किया जाने वाला उद्देश्य
- **विधेयपदम्**—नपुं°—विधेय-पदम्—–—कर्ता के संबंध में कहीं गई उक्ति-विधेय

- **विध्वंसः**—पुं°—–—वि + ध्वंस् + घञ्—बरबादी, विनाश
- **विध्वंसः**—पुं°—–—–—शत्रुता, अरुचि, नापसन्दगी
- **विध्वंसः**—पुं°—–—–—अपमान, अपराध
- **विध्वंसिन्**—वि°—-—वि + ध्वंस् + णिनि—बरबाद होने वाला, टुकड़े टुकड़े हो जाने वाला
- **विध्वस्त**—भू° क° कृ°—-—वि + ध्वस् + क्त—बरबाद हुआ, विनष्ट
- **विध्वस्त**—भू° क° कृ°—-—-—इधर उधर बिखेरा हुआ, छितराया हुआ
- **विध्वस्त**—भू° क° कृ°—-—-—अस्पष्ट, धुंधला
- **विध्वस्त**—भू° क° कृ°—-—-—ग्रहणग्रस्त
- **विनत**—भू° क° कृ°—-—वि + नम् + क्त—झुका हुआ, नंवा हुआ
- **विनत**—भू° क° कृ°—-—-—अवनत हुआ, लटकता हुआ, मुड़ा हुआ
- **विनत**—भू° क° कृ°—-—-—डूबा हुआ, अवसन्न
- **विनत**—भू° क° कृ°—-—-—झुका हुआ, कुटिल, वक्र
- **विनत**—भू° क° कृ°—-—-—विनीत, शिष्ट
- **विनता**—स्त्री°—-—विनत + टाप्—अरुण और गरुड़ की माता जो कश्यप की एक पत्नी थी
- **विनता**—स्त्री°—-—-—एक प्रकार की टोकरी
- **विनतानन्दनः**—पुं°—विनता-नन्दनः—-—गरुड़ या अरुण के विशेषण
- **विनतासुतः**—पुं°—विनता-सुतः—-—गरुड़ या अरुण के विशेषण
- **विनतासूनुः**—पुं°—विनता-सूनुः—-—गरुड़ या अरुण के विशेषण
- **विनतिः**—स्त्री°—-—वि + नम् + क्तिन्—नमना, झुकना, नीचे को होना
- **विनतिः**—स्त्री°—-—-—विनय, विनम्रता
- **विनतिः**—स्त्री°—-—-—प्रार्थना
- **विनदः**—पुं°—-—वि + नद् + अच्—ध्वनि, कोलाहल
- **विनदः**—पुं°—-—-—एक वृक्ष का नाम
- **विनमनम्**—नपुं°—-—वि + नम् + ल्युट्—झुकना, नमना, सिर और कंधे झुका कर चलना
- **विनम्र**—वि°—-—वि + नम् + र—झुका हुआ, झुक कर चलता हुआ
- **विनम्र**—वि°—-—-—अवसन्न, डूबा हुआ
- **विनम्र**—वि°—-—-—विनयशील, विनीत

- **विनम्रकम्**—नपुं°—-—विनम्र + कन्—`तगर' वृक्ष का फूल
- **विनय**—वि°—-—वि + नी + अक्—डाला हुआ, फेंका हुआ
- **विनय**—वि°—-—-—गुप्त
- **विनय**—वि°—-—-—अशिष्टाचारी
- **विनयः**—पुं°—-—-—निर्देश, अनुशासन, अनुदेश (अपने कर्तव्यक्षेत्र में) नैतिक प्रशिक्षण
- **विनयः**—पुं°—-—-—औचित्य, शिष्टाचार, सुशीलता
- **विनयः**—पुं°—-—-—शिष्ट आचरण, सज्जनोचित व्यवहार, सच्चरित्र, अच्छा चलन
- **विनयः**—पुं°—-—-—शालीनता, विनम्रता
- **विनयः**—पुं°—-—-—श्रद्धा, शिष्टता, सौजन्य
- **विनयः**—पुं°—-—-—सदाचरण
- **विनयः**—पुं°—-—-—खींच लेना, दूर करना, हटाना
- **विनयः**—पुं°—-—-—जितेन्द्रिय (जिसने अपनीं इन्द्रियो को वश में कर लिया है)
- **विनयः**—पुं°—-—-—व्यापारी, सौदागर
- **विनयावनत**—वि°—विनय-अवनत—-—झुका हुआ, विनम्र
- **विनयग्राहिन्**—वि°—विनय-ग्राहिन्—-—शासनीय, आज्ञाकारी अनुवर्ती
- **विनयवाच्**—वि°—विनय-वाच्—-—मृदुभाषी, मिलनसार
- **विनयस्थ**—वि°—विनय-स्थ—-—विनयस्थ
- **विनयनम्**—नपुं°—-—वि + नी + ल्युट्—हटना, दूर करना
- **विनयनम्**—नपुं°—-—-—शिक्षा, शिक्षण, प्रशिक्षण, अनुशासन
- **विनशनम्**—नपुं°—-—वि + नश् + ल्युट्—नाश, हानि, विनाश, लोप
- **विनशनः**—पुं°—-—-—उस स्थान का नाम जहाँ सरस्वती नदी रेत में लुप्त हो गई है
- **विनष्ट**—भू° क° कृ°—-—वि + नश् + क्त—ध्वस्त, उच्छिन्न, बर्बाद
- **विनष्ट**—भू° क° कृ°—-—-—ओझल, गुप्त
- **विनष्ट**—भू° क° कृ°—-—-—बिगड़ा हुआ, भ्रष्ट
- **विनस**—वि°—-—विगता नासिका यस्य, नासिकाशब्दस्य नसादेशः—विना नाक का, नाकरहित
- **विना**—अव्य° —-—वि + ना— बगैर, सिवाय
- **विना कृ**—-—-—-—छोड़ना, परित्याग करना, विरहित करना, वञ्चित करना

- **विनोक्तिः**—स्त्री°—विना-उक्तिः—-—एक अलंकार जिसमें `विना' काव्य की दृष्टि से सुन्दर ढंग से प्रयुक्त होता है
- **विनाडिः**—स्त्री°—-—विगता नाडिः—समय की एक माप जो घड़ी के साठवें भाग के बराबर होती है, एक पल या चौबीस सैकंड
- **विनाडिका**—स्त्री°—-—विगता नाडिका यया—समय की एक माप जो घड़ी के साठवें भाग के बराबर होती है, एक पल या चौबीस सैकंड
- **विनायकः**—पुं°—-—विशिष्टो नायकः प्रा° स° —(बाधाओं के) हटाने वाला
- **विनायकः**—पुं°—-—-—गणेश
- **विनायकः**—पुं°—-—-—बुद्ध धर्म का देवरूप अध्यापक
- **विनायकः**—पुं°—-—-—गरुड़
- **विनायकः**—पुं°—-—-—रुकावट, अड़चन
- **विनाशः**—पुं°—-—वि + नश् + घञ्—ध्वंस, बर्बादी, भारी हानि, क्षय
- **विनाशः**—पुं°—-—-—हटाना
- **विनाशोन्मुख**—वि°—विनाशः-उन्मुख—-—नष्ट होने वाला, मरने के लिए तैयार
- **विनाशधर्मन्**—वि°—विनाशः-धर्मन्—-—क्षीण होने वाला, नष्ट होने वाला, क्षणभंगुर
- **विनाशधर्मिन्**—वि°—विनाशः-धर्मिन्—-—क्षीण होने वाला, नष्ट होने वाला, क्षणभंगुर
- **विनाशनम्**—नपुं°—-—वि + नश् + णिच् + ल्युट्—विनाश, बर्बादी, उन्मूलन
- **विनाशनः**—पुं°—-—-—विनाशक, विनाशकर्ता
- **विनाहः**—पुं°—-—वि + नह् + घञ्—कुएँ के मुंह का ढकना
- **विनिक्षेपः**—पुं°—-—वि + नि + क्षिप् + घञ्—फेंक देना, भेज देना
- **विनिग्रहः**—पुं°—-—वि + नि + ग्रह् + अप्—नियंत्रण करना, दमन करना, वश में करना
- **विनिग्रहः**—पुं°—-—-—पारस्परिक विरोध या अर्थान्तरन्यास
- **विनिद्र**—वि°—-—विगता निद्रा यस्य-प्रा° ब° —निद्रारहित, जागा हुआ
- **विनिद्र**—वि°—-—-—मुकुलित, खुला हुआ, खिला हुआ, फूला हुआ
- **विनिपातः**—पुं°—-—वि + नि + पत् + घञ्—अधः पतन, गिराव
- **विनिपातः**—पुं°—-—-—भारी अवपात, संकट, बुराई, हानि, बर्बादी, विनाश
- **विनिपातः**—पुं°—-—-—क्षय, मृत्यु
- **विनिपातः**—पुं°—-—-—नरक, नारकीय यन्त्रणा
- **विनिपातः**—पुं°—-—-—घटना, घटित होना
- **विनिपातः**—पुं°—-—-—पीड़ा, दुःख

- **विनिपातः**—पुं°———–—अनादर
- **विनिमयः**—पुं°—–—वि + नि + मी + अप्—अदला-बदली, वस्तु के बदले वस्तु का लेन देन
- **विनिमेषः**—पुं°—–—वि + नि + मिष् + घञ्—(आँखों का) झपकना
- **विनियत**—भू° क° कृ°—–—वि + नि + यम् + क्त—नियंत्रित, रोका गया, प्रतिबद्ध, विनियमित यथा विनियताहार तथा विनियतवाच् आदि म
- **विनियमः**—पुं°—-—वि + नि + यम् + अच्—नियन्त्रण, प्रतिबन्ध, रोक
- **विनियुक्त**—भू° क° कृ° —–—वि + नि + युज् + क्त—अलग किया हुआ, ढीला, विच्छिन्न
- **विनियुक्त**—भू° क° कृ° ———–—अनषक्त, नियुक्त
- **विनियुक्त**—भू° क° कृ° ———–—व्यवहृत
- **विनियुक्त**—भू° क° कृ° ———–—समादिष्ट, विहित
- **विनियोगः**—पुं°—–—वि + नि + युज् + घञ्—अलग होना, जुदा होना, विच्छिन्न होन
- **विनियोगः**—पुं°———–—छोड़ना, त्यागना, तिलाञ्जिलि देना
- **विनियोगः**—पुं°———–—काम में लगाना, उपयोग, प्रयोग, नियंत्रण
- **विनियोगः**—पुं°———–—किसी कर्तव्य पर लगाना, कार्याधिकार, कार्यभार
- **विनियोगः**—पुं°———–—रुकावट, अड़चन
- **विनिर्जयः**—पुं°—–—वि + निर् + जि + अच्—पूर्ण विजय
- **विनिर्णयः**—पुं°—–—वि + निर् + नी + अच्—पूर्ण रूप से निबटारा या निर्णय, पूरा फैसला
- **विनिर्णयः**—पुं°—-—-—निश्चय
- **विनिर्णयः**—पुं°—-—-—निश्चित नियम
- **विनिर्बंधः**—पुं°—–—वि + नि + र् + बंध् + घञ्—आग्रह, दृढ़ता
- **विनिर्मित**—भू° क° कृ°—–—वि + निर् + मा + क्त—बनाया हुआ, निर्माण किया हुआ
- **विनिर्मित**—भू° क° कृ°———–—बना हुआ, रचा हुआ
- **विनिवृत्त**—भू° क° कृ°—–—वि + नि + वृत् + क्त—लौटा हुआ, वापिस आया हुआ
- **विनिवृत्त**—भू° क° कृ°———–—ठहरा हुआ, थमा हुआ, रुका हुआ
- **विनिवृत्त**—भू° क° कृ°———–—(सेवा) मुक्त, फ़ारिग
- **विनिवृत्तिः**—स्त्री°—-—वि + नि + वृत् + क्तिन्—विश्रान्ति, रोकना, हटाना
- **विनिवृत्तिः**—स्त्री°———–—अन्त, अवसान, समाप्ति
- **विनिश्चयः**—पुं°—–—वि + निस् + चि + अच्—स्थिर करना, तय करना, निश्चय करना

- **विनिश्चयः**—पुं°—-——फैसला, पक्का निश्चय
- **विनिश्वासः**—पुं°—-—वि + निस् + श्वस् + घञ्—कठिनाई से सांस लेना, आह भरना, आह (गहरी साँस)
- **विनिष्पेषः**—पुं°—-—वि + निस् + पिष् + घञ्—चूर चूर करना, कुचलना, पीस डालना
- **विनिहत**—भू° क° कृ°—-—वि + नि + हन् + क्त—आहत, घायल
- **विनिहत**—भू° क° कृ°—-—-—मार डाला हुआ
- **विनिहत**—भू° क° कृ°—-—-—पूरी तरह परास्त किया हुआ
- **विनिहतः**—पुं°—-——कोई बड़ा या अनिवार्य संकट
- **विनिहतः**—पुं°—-——अपशकुन, धूमकेतु
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—वि + नी + क्त—दूर ले जाया गया, हटाया गया
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—सुप्रशिक्षित, अनुशासित
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—संस्कृत, आचरणशील
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—सूशील, विनम्र, विनीत, सौम्य
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—शिष्ट, शालीन, सौजन्यपूर्ण
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—प्रेषित, विसर्जित
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—पालतू, सधाया गया
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—सीधा, सरल (वेशभूषा आदि)
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—आत्म संयमी, जितेन्द्रिय
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—सज़ा प्राप्त, दंडित
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-— शासनीय, शासन किये जाने के योग्य
- **विनीत**—भू° क° कृ°—-—-—प्रिय, मनोहर
- **विनीतः**—पुं°—-——सधाया हुआ घोड़ा
- **विनीतः**—पुं°—-——व्यापारी
- **विनीतकम्**—नपुं°—-—विनीत + कन्—गाड़ी, सवारी (डोली आदि)
- **विनीतकम्**—नपुं°—-——ले जाने वाला, वाहक
- **विनेतृ**—पुं°—-—वि + नी + तृच्—नेता, पथ प्रदर्शक
- **विनेतृ**—पुं°—-——अध्यापक, शिक्षक
- **विनेतृ**—पुं°—-——राजा, शासक

- **विनेतृ**—पुं°———–—सज़ा देने वाला. दण्ड देने वाला
- **विनोदः**—पुं°——–—वि + नुद् + घञ्—हटाना, दूर करना
- **विनोदः**—पुं°———–—मनोरंजन, दिल बहलाव, कोई भी रोचक या रंजनकारी व्यवसाय
- **विनोदः**—पुं°———–—खेल, क्रीडा, आमोद-प्रमोद
- **विनोदनम्**—नपुं°—–—वि + नुद् + ल्युट्—हटाना
- **विनोदनम्**—नपुं°—–—–—मनोरंजन आदि
- **विन्दु**—वि° —–—विद् + उ, नुमागमः—मनीषी, बुद्धिमान्
- **विन्दु**—वि° ——–—उदार
- **विन्दुः**—पुं°———–—बुँद
- **विन्दुः**—पुं°——–—विन्द् + उ—बूंद, बिंदी
- **विन्दुः**—पुं°——–—विन्द् + उ—बिंदु, बिंदी
- **विन्दुः**—पुं°——–—विन्द् + उ—हाथी के शरीर पर रंगीन बिंद या चिह्न
- **विन्दुः**—पुं°——–—विन्द् + उ—शून्य, सिफर
- **विन्ध्यः**—पुं°——–—विदधाति करोति भयम्—एक पर्वत श्रेणी जो उत्तर भारत को दक्षिण से पृथक् करती है, यह सात कुल पर्वतों में से एक है, यह मध्यदेश की दक्षिणी सीमा है
- **विन्ध्यः**—पुं°———–—शिकारी
- **विन्ध्याटवी**—स्त्री°—विन्ध्यः-अटवी—-–—विन्ध्य महावन
- **विन्ध्यकूटः**—पुं°—विन्ध्यः-कूटः—-–—अगस्त्य ऋषि के विशेषण
- **विन्ध्यकूटनम्**—नपुं°—विन्ध्यः-कूटनम्—–—अगस्त्य ऋषि के विशेषण
- **विन्ध्यवासिन्**—पुं°—विन्ध्यः-वासिन्——वैयाकरण व्याडि का विशेषण
- **विन्ध्यवासिनी**—स्त्री°—विन्ध्यः-वासिनी——दुर्गा का विशेषण
- **विन्न**—भू° क° कृ°——–—विद् + क्त—ज्ञात
- **विन्न**—भू° क° कृ°———–—हासिल, प्राप्त
- **विन्न**—भू° क° कृ°———–—विचार विमर्श किया हुआ, अनुसंहित
- **विन्न**—भू° क° कृ°———–—रक्खा हुआ, स्थिर किया हुआ
- **विन्न**—भू° क° कृ°———–—विवाहित
- **विन्नकः**—पुं°——–—विन्न + कन्—अगस्त्य का नाम

- **विन्यस्त**—भू० क० कृ०——वि + नि + अस् + क्त—रक्खा हुआ, डाला हुआ
- **विन्यस्त**—भू० क० कृ०————जड़ा हुआ, फर्श जमाया हुआ या खड़ंजा लगाया हुआ
- **विन्यस्त**—भू० क० कृ०————स्थिर
- **विन्यस्त**—भू० क० कृ०————क्रमबद्ध
- **विन्यस्त**—भू० क० कृ०————समर्पित
- **विन्यस्त**—भू० क० कृ०————उपस्थित किया गया, प्रस्तुत
- **विन्यस्त**—भू० क० कृ०————जमा किया हुआ, निक्षिप्त
- **विन्यासः**—पुं०——वि + न्यस् + घञ्—सौंपना, जमा करना
- **विन्यासः**—पुं०——वि + न्यस् + घञ्—धरोहर
- **विन्यासः**—पुं०——वि + न्यस् + घञ्—क्रमपूर्वक रखना, समंजन, निपटारा
- **अक्षरविन्यासः**—पुं०—अक्षर-विन्यासः——अक्षर उत्कीर्ण करना
- **विन्यासः**—पुं०————संग्रह समवाय
- **विन्यासः**—पुं०————स्थान, आधार
- **विपक्त्रिम**—वि०——वि + प्अच् + क्त्रि + मप्—पूर्ण रूप से पका हुआ, परिपक्व
- **विपक्त्रिम**—वि०————विकसित, (पूर्वकृत्यों के परिणाम स्वरूप) पूर्णता को प्राप्त
- **विपक्व**—वि०——वि + पच् + क्त—पूर्णरूप से पका हुआ, परिपक्व
- **विपक्व**—वि०————विकसित, पूर्ण अवस्था को प्राप्त
- **विपक्व**—वि०————पकाया हुआ
- **विपक्ष**—वि०——विरुद्धः पक्षो यस्य-प्रा० ब०—वैरी, शत्रुतापूर्ण, प्रतिकूल, विरुद्ध
- **विपक्षः**—पुं०————शत्रु, विरोधी, प्रतिरोधी
- **विपक्षः**—पुं०————वह पत्नी जिसकी दूसरी के साथ प्रतिद्वन्द्विता चल रही हो
- **विपक्षः**—पुं०————झगड़ालु
- **विपक्षः**—पुं०————(तर्क में) नकारात्मक दृष्टान्त, विपक्षियों की ओर से दिया गया दृष्टान्त (अर्थात् वह पक्ष जिसमें साध्य का अभाव हो)
- **विपंचिका**—स्त्री०——विपंची + कन् + टाप्—वीणा
- **विपंचिका**—स्त्री०——विपंची + कन् + टाप्—खेल, क्रीडा, मनोरंजन
- **विपंची**—स्त्री०————वीणा
- **विपंची**—स्त्री०————खेल, क्रीडा, मनोरंजन

- **विपणः**—पुं°—-—वि + पण् + घञ्—विक्री
- **विपणः**—पुं°—-—-—छोटा व्यापार
- **विपणनम्**—नपुं°—-—वि + पण् + ल्युट् वा—विक्री
- **विपणनम्**—नपुं°—-—-—छोटा व्यापार
- **विपणिः**—पुं°—-—विपण् + इन्—बाजार, मण्डी, हाट
- **विपणिः**—पुं°—-—-—बिक्री के लिए रक्खा हुआ माल, सामान
- **विपणिः**—पुं°—-—-—बाणिज्य,व्यापार
- **विपणी**—स्त्री°—-—विपणि + ङीष्—बाजार, मण्डी, हाट
- **विपणी**—स्त्री°—-—विपणि + ङीष्—बिक्री के लिए रक्खा हुआ माल, सामान
- **विपणी**—स्त्री°—-—विपणि + ङीष्—बाणिज्य,व्यापार
- **विपणिन्**—पुं°—-—विपण + इनि—व्यापारी, सौदागर, दुकानदार
- **विपत्तिः**—स्त्री°—-—वि + पद् + क्तिन्—संकट, दुर्भाग्य, अनर्थ, अनिष्टपात, आफ़त
- **विपत्तिः**—स्त्री°—-—-—मृत्यु, बिनाश
- **विपत्तिः**—स्त्री°—-—-—वेदना, यातना
- **विपत्तिः**—स्त्री°—-—-—श्रेष्ठ पदाति, पैदल-सिपाही
- **विपथः**—पुं°—-—विरुद्धः पन्था-प्रा°स°—बुरी सड़क, कुमार्ग
- **विपद्**—स्त्री°—-—वि + पद् + क्विप्—संकट, दुर्भाग्य, आपदा, दुःख
- **विपद्**—स्त्री°—-—-—मृत्यु
- **विपदुद्धरणम्**—नपुं°—विपद्-उद्धरणम्—-—मुसीबत से राहत, विपत्ति से मुक्ति
- **विपदुद्धारः**—पुं°—विपद्-उद्धारः—-—मुसीबत से राहत, विपत्ति से मुक्ति
- **विपत्कालः**—पुं°—विपद्-कालः—-—आवश्यकता का समय, संकट-काल, मुसीबत
- **विपत्युक्त**—वि°—विपद्-युक्त—-—अभागा, दुःखी
- **विपदा**—स्त्री°—-—वि + पद् + क्विप्+टाप्—संकट, दुर्भाग्य, आपदा, दुःख
- **विपदा**—स्त्री°—-—वि + पद् + क्विप्+टाप्—मृत्यु
- **विपन्न**—भू°क°कृ—-—विपद् + क्त—मरा हुआ
- **विपन्न**—भू°क°कृ—-—-—लुप्त, नष्ट
- **विपन्न**—भू°क°कृ—-—-—अभागा, कष्टग्रस्त, दुःखी, मुसीबतज़दा

- **विपन्न**—भू°क°कृ————क्षीण
- **विपन्न**—भू°क°कृ————अयोग्य, अशक्त
- **विपन्नः**—पुं°————साँप
- **विपरिणमनम्**—नपुं°——वि + परि + नम् + ल्युट्—परिवर्तन, बदलना
- **विपरिणमनम्**—नपुं°————रूपपरिवर्तन, रूपान्तरण
- **विपरिणामः**—पुं°——वि + परि + नम् + घञ् —परिवर्तन, बदलना
- **विपरिणामः**—पुं°————रूपपरिवर्तन, रूपान्तरण
- **विपरिवर्तनम्**—नपुं°——वि + परि + वृत् + ल्युट्—इधर उधर मुड़ना, लुढ़कना
- **विपरीत**—वि°——वि + परि + इ + क्त—प्रतिवर्तित, विपर्यस्त
- **विपरीत**—वि°————प्रतिकूल विरोधी, प्रतिवर्ती, औंधा
- **विपरीत**—वि°————अशुद्ध, नियमविरुद्ध
- **विपरीत**—वि°————मिथ्या, असत्य
- **विपरीत**—वि°————अननुकूल, उलटा
- **विपरीत**—वि°————व्यत्यस्त, उलटे ढंग से अभिनय करने वाला
- **विपरीत**—वि°————अरुचिकर, अशुभ
- **विपरीतः**—पुं°————एक रतिबंध
- **विपरीता**—स्त्री°————दुश्चरित्रा, असती पत्नी
- **विपरीता**—स्त्री°————पुंश्चली स्त्री
- **विपरीतकर**—वि°—विपरीत-कर———कुमार्गी, विरुद्ध ढंग से कार्य करने वाला
- **विपरीतकारक**—वि°—विपरीत-कारक———कुमार्गी, विरुद्ध ढंग से कार्य करने वाला
- **विपरीतकारिन्**—वि°—विपरीत-कारिन्———कुमार्गी, विरुद्ध ढंग से कार्य करने वाला
- **विपरीतकृत्**—वि°—विपरीत-कृत्———कुमार्गी, विरुद्ध ढंग से कार्य करने वाला
- **विपरीतचेतस्**—वि°—विपरीत-चेतस्———जिसका दिमाग फिर गया हो
- **विपरीतमति**—वि°—विपरीत-मति———जिसका दिमाग फिर गया हो
- **विपरीतरतम्**—नपुं°—विपरीत-रतम्———रतिक्रिया का उलटा आसन
- **विपर्णकः**—पुं°——विशिष्टानि पर्णानि यस्य-प्रा° ब°—पलाश का वृक्ष, ढाक का पेड़
- **विपर्ययः**—पुं°——वि + परि + इ + अच्—वैपरीत्य, व्यतिक्रम, औंधापन

- **विपर्ययः**—पुं०———–—(अभिप्राय, वेश आदि बदलना
- **विपर्ययः**—पुं०———–—अभाव, अनस्तित्व
- **विपर्ययः**—पुं०———–—लोप, हानि
- **विपर्ययः**—पुं०———–—पूर्ण विनाश, ध्वंस
- **विपर्ययः**—पुं०———–—विनिमय, अदल बदल
- **विपर्ययः**—पुं०———–—त्रुटि, उल्लंघन, भूल, कुछ का कुछ समझना
- **विपर्ययः**—पुं०———–—संकट, दुर्भाग्य, उलटा भाग्य
- **विपर्ययः**—पुं०———–—शत्रुता, दुश्मनी
- **विपर्यस्त**—भू० क० कृ०—–—वि + परि + अस् + क्त—परिवर्तित, व्युत्क्रान्त, उलटा हुआ
- **विपर्यस्त**—भू० क० कृ०———–—विरोधी, प्रतिकूल
- **विपर्यस्त**—भू० क० कृ०———–—भूल से वास्तविक समझा हुआ
- **विपर्यायः**—पुं०—–—वि + परि + इ + घञ्—उलटापन, वैपरीत्य
- **विपर्यासः**—पुं०—–—वि + परि + अस् + घञ्—परिवर्तन, वैपरीत्य, व्यतिक्रम
- **विपर्यासः**—पुं०———–—विपरीतता, अननुकूलता
- **विपर्यासः**—पुं०———–—अन्तःपरिवर्तन, अदलबदल
- **विपर्यासः**—पुं०———–—त्रुटि, भूल
- **विपलम्**—नपुं०—–—विभक्तं पलं येन-प्रा० ब०—क्षण, समय का अत्यंत छोटा प्रभाग (जो पल का साठवां या छठा भाग समझा जाता है)
- **विपलायनम्**—नपुं०—–—विशेषेण पलायनम्-प्रा० स० —दौड जाना, विभिन्न दिशाओं को भाग जाना
- **विपश्चित्**—वि० —–—विप्रकृष्टं चिनोति चेतति चिन्तयति वा-वि + प्र + चित् + क्विप्, पृषो०—विद्वान्, बुद्धिमान्
- **विपश्चित्**—पुं०———–—एक विद्वान् या बुद्धिमान् पुरुष, मुनि
- **विपाकः**—पुं०—–—वि + पच् + घञ्—खाना, भोजन बनाना
- **विपाकः**—पुं०———–—पाचनशक्ति
- **विपाकः**—पुं०———–—पकना, पक्वता, परिक्वता, विकास
- **विपाकः**—पुं०———–—परिणाम, फल, नतीजा, पूर्वजन्म अथवा इस जन्म के कर्मो का फल
- **विपाकः**—पुं०———–—अवस्थापरिवर्तन
- **विपाकः**—पुं०———–—असंभावित बात या घटनाव्यतिक्रम, भाग्य का पलटा खाना, दुःख, संकट
- **विपाकः**—पुं०———–—कठिनाई, उलझन

- **विपाकः**—पुं°—————रसास्वाद, स्वाद
- **विपाटनम्**—नपुं°———वि + पट् + णिच् + ल्युट्—खण्ड खण्ड करना, फाड़ कर खोलना
- **विपाटनम्**—नपुं°—————उखाड़ना
- **विपाटनम्**—नपुं°—————अपहरण
- **विपाठः**—पुं°—————एक प्रकार का लंबा तीर
- **विपाण्डु**—वि°———विशेषण पाण्डुः-प्रा° स° —विवर्ण, पीला
- **विपाण्डुर**—वि°———विशेषण पाण्डुरः-प्रा° स° —विवर्ण, पीला
- **विपादिका**—स्त्री°—————पैर का एक रोग, बिवाई
- **विपादिका**—स्त्री°—————प्रहेलिका, पहेली
- **विपाश्**—स्त्री°———पाशं विमोचयति-वि + पश् + णिच् + क्विप्—पंजाब की एक नदी, वर्तमान व्यास नदी
- **विपाशा**—स्त्री°———पाशं विमोचयति-वि + पश् + णिच् + अच् + टाप्—पंजाब की एक नदी, वर्तमान व्यास नदी
- **विपिनम्**—नपुं°———वेपन्ते जनाः अत्र-वेप् + इनन्, ह्रस्व—जंगल, वन, वाटिका, झुरमुट
- **विपुल**—वि°———विशेषण पोलति-वि + पुल् + क—विशाल, विस्तृत, आयत, विस्तीर्ण, चौड़ा, प्रशस्त
- **विपुल**—वि°—————बहुत, पुष्कल, पर्याप्त
- **विपुल**—वि°—————गहरा, अगाध
- **विपुलः**—पुं°—————मेरु पर्वत
- **विपुलः**—पुं°—————हिमालय पर्वत
- **विपुलः**—पुं°—————संमाननीय पुरुष
- **विपुलछाय**—वि°—विपुल-छाय———छायादार, छायामय
- **विपुलजघना**—स्त्री°—विपुल-जघना———विशाल कूल्हों वाली स्त्री
- **विपुलमति**—वि°—विपुल-मति———मनीषी, प्रज्ञावान्
- **विपुलरसः**—पुं°—विपुल-रसः———गन्ना, ईख
- **विपुला**—स्त्री°———विपुल + टाप्—पृथ्वी
- **विपूयः**—पुं°———वि + पू + क्यप्—`मूंज' नामक घास
- **विप्रः**—पुं°———वप् + रन् पृषो° अत इत्वम्—ब्राह्मण, उद्धरण
- **विप्रः**—पुं°—————मुनि, बुद्धिमान् पुरुष
- **विप्रः**—पुं°—————पीपल का पेड़

- **विप्रर्षिः**—पुं°—विप्र-ऋषिः—-—ब्राह्मण ऋषि
- **विप्रकाष्ठम्**—नपुं°—विप्र-काष्ठम्—-—रूई का पौधा
- **विप्रप्रियः**—पुं°—विप्र-प्रियः—-—पलाश का वृक्ष, ढाक
- **विप्रसमागम्**—नपुं°—विप्र-समागम्—-—ब्राह्मणों का जमाव या धर्मपरिषद्
- **विप्रस्वम्**—नपुं°—विप्र-स्वम्—-—ब्राह्मणों की संपत्ति
- **विप्रकर्षः**—पुं°—-—वि + प्र + कृष् + घञ्—दूरी, फासला
- **विप्रकारः**—पुं°—-—वि + प्र + कृ + घञ्—अपमान, कटु व्यवहार, दुर्वचन, तिरस्कारयुक्त व्यवहार
- **विप्रकारः**—पुं°—-—-—क्षति, अपराध
- **विप्रकारः**—पुं°—-—-—दुष्टता
- **विप्रकारः**—पुं°—-—-—विरोध, प्रतिक्रिया
- **विप्रकारः**—पुं°—-—-—प्रतिहिंसा
- **विप्रकीर्ण**—वि°—-—वि + प्र + कृ + क्त—इधर उधर फैलाया हुआ, तितर बितर किया हुआ, बिखेरा हुआ
- **विप्रकीर्ण**—वि°—-—-—ढीला, (बाल आदि) बिखरे हुए
- **विप्रकीर्ण**—वि°—-—-—प्रसारित, बिछाया हुआ
- **विप्रकीर्ण**—वि°—-—-—चौड़ा, विस्तृत
- **विप्रकृत**—भू° क° कृ° —-—वि + प्र + कृ + क्त—आहत, जिसे ठेस पहुंचाई गई हैं, घायल
- **विप्रकृत**—भू° क° कृ° —-—-—अपमानित, जिसे गाली दी गई है, जिसके साथ कटुव्यवहार किया गया है
- **विप्रकृत**—भू° क° कृ° —-—-—जिससे विरोध किया गया है
- **विप्रकृत**—भू° क° कृ° —-—-—प्रतिहिंसित, जिससे बदला ले लिया गया है
- **विप्रकृतिः**—स्त्री°—-—-—क्षति, आघात
- **विप्रकृतिः**—स्त्री°—-—-—अपमान, अपशब्द, कटुव्यवहार
- **विप्रकृतिः**—स्त्री°—-—-—प्रतिहिंसा, बदला
- **विप्रकृष्ट**—भू° क° कृ° —-—वि + प्र + कृष् + क्त—खींच दिया गया, हटाया हुआ
- **विप्रकृष्ट**—भू° क° कृ° —-—-—फासले पर, दूर का, दूरवर्ती
- **विप्रकृष्ट**—भू° क° कृ° —-—-—सुदीर्घ, लम्बा किया गया, विस्तारित
- **विप्रकृष्टक**—वि°—-—विप्रकृष्ट + कन्—दूरवर्ती, फासले पर
- **विप्रतिकारः**—पुं°—-—वि + प्रति + कृ + घञ्—प्रतिक्रिया, विरोध, वचनविरोध

- **विप्रतिकारः**—पुं°———–—प्रतिहिंसा
- **विप्रतिपत्तिः**—स्त्री°——–—वि + प्रति + पद् + क्तिन्—पारस्परिक असंगति, प्रतियोगिता, संघर्ष, झगड़ा, विरोध (मतों का या हितों का)
- **विप्रतिपत्तिः**—स्त्री°———–—असहमति, आपत्ति
- **विप्रतिपत्तिः**—स्त्री°———–—हैरानी, घबड़ाहट
- **विप्रतिपत्तिः**—स्त्री°——–—पारस्परिक सम्बन्ध परिचय, जानपहचान
- **विप्रतिपन्न**—भू° क° कृ°——–—वि + प्रति + पद् + क्त—परस्परविरुद्ध, विरोधी, असहमत
- **विप्रतिपन्न**—भू° क° कृ°———–—घबड़ाया हुआ, व्याकुल, हैरान
- **विप्रतिपन्न**—भू° क° कृ°———–—मुक़ाबले का, विवादग्रस्त
- **विप्रतिपन्न**—भू° क° कृ°———–—परस्परसंयुक्त या सम्बद्ध
- **विप्रतिषेधः**—पुं°——–—वि + प्रति + सिध् + घञ्—नियन्त्रण में रखना, वश में रखना
- **विप्रतिषेधः**—पुं°———–—समान रूप से महत्त्वपूर्ण दो बातों का विरोध, दो समान हितों का संघर्ष
- **विप्रतिषेधः**—पुं°———–—(व्या° में) दो नियमों का (जिनसे दो भिन्न नियमों के अनुसार व्याकरण की दो भिन्न प्रक्रियाएं सम्भव हों) संघर्ष, समानरूप से महत्वपूर्ण दो नियमों की टक्कर
- **विप्रतिषेधः**—पुं°———–—रोक, वर्जन
- **विप्रतिसारः**—पुं°——–—वि + प्रति + सृ + घञ्—पछतावा
- **विप्रतिसारः**—पुं°——–—वि + प्रति + सृ + घञ्—क्रोध, रोष, गुस्सा
- **विप्रतिसारः**—पुं°——–—वि + प्रति + सृ + घञ्—दुष्टता, अनिष्ट
- **विप्रतीसारः**—पुं°——–—वि + प्रति + सृ + घञ्, पक्षे दीर्घः—पछतावा
- **विप्रतीसारः**—पुं°——–—वि + प्रति + सृ + घञ्, पक्षे दीर्घः—क्रोध, रोष, गुस्सा
- **विप्रतीसारः**—पुं°——–—वि + प्रति + सृ + घञ्, पक्षे दीर्घः—दुष्टता, अनिष्ट
- **विप्रदुष्ट**—भू° क° कृ°——–—वि + प्र + दुष् + क्त—दूषित, विकृत, मलिन
- **विप्रदुष्ट**—भू° क° कृ°———–—भ्रष्ट
- **विप्रनष्ट**—भू° क° कृ°——–—वि + प्र + नश् + क्त—खोया हुआ, लुप्त
- **विप्रनष्ट**—भू° क° कृ°———–—व्यर्थ, निरर्थक
- **विप्रमुक्त**—भू° क° कृ°——–—वि + प्र + मुच् + क्त—स्वतन्त्र छोड़ा हुआ, आजाद किया हुआ, खुला छोड़ा हुआ
- **विप्रमुक्त**—भू° क° कृ°———–—गोली का निशाना बनाया गया, बन्दूक से दागा गया
- **विप्रमुक्त**—भू° क° कृ°———–—छुटकारा पाया हुआ

- **विप्रयुक्त**—भू॰ क॰ कृ॰—-—वि + प्र + युज् + क्त—पृथक् किया हुआ, वियुक्त, विच्छिन्न
- **विप्रयुक्त**—भू॰ क॰ कृ॰—-—-—अलग हुआ, अनुपस्थित
- **विप्रयुक्त**—भू॰ क॰ कृ॰—-—-—मुक्त किया हुआ, रिहा किया हुआ
- **विप्रयुक्त**—भू॰ क॰ कृ॰—-—-—वञ्चित, विरहित, बिना
- **विप्रयोगः**—पुं॰—-—वि + प्र + युज् + घञ्—अनैक्य, पार्थक्य, वियोग, अलगाव,
- **विप्रयोगः**—पुं॰—-—-—विशेषकर प्रेमियों का बिछोह
- **विप्रयोगः**—पुं॰—-—-—कलह, असहमति
- **विप्रलब्ध**—भू॰ क॰ कृ॰—-—वि + प्र + लभ् + क्त—धोखा दिया गया, ठगा गया
- **विप्रलब्ध**—भू॰ क॰ कृ॰—-—-—निराश किया गया
- **विप्रलब्ध**—भू॰ क॰ कृ॰—-—-—चोट पहुंचाया गया, क्षतिग्रस्त
- **विप्रलब्धा**—स्त्री॰—-—-—वह स्त्री जो अपने प्रियतम को नियत स्थान पर न पाकर निराश हो गई हो (काव्यग्रन्थों में वर्णित एक नायिका)
- **विप्रलम्भः**—पुं॰—-—वि + प्र + लम्भ् + घञ्—धोखा, छल, चालाकी
- **विप्रलम्भः**—पुं॰—-—-—विशेषकर मिथ्या उक्तियों या झूठी प्रतिज्ञाओं से छलना
- **विप्रलम्भः**—पुं॰—-—-—कलह, असहमति
- **विप्रलम्भः**—पुं॰—-—-—अनैक्य, पार्थक्य, वियोग, अलगाव,
- **विप्रलम्भः**—पुं॰—-—-—प्रेमियों का बिछोह
- **विप्रलम्भः**—पुं॰—-—-—विप्रलम्भ शृंगार (इसमें नायक नायिका के विरहजन्य सन्ताप आदि का वर्णन किया जाता है) शृंगार के दो मुख्य भेदों में से एक
- **विप्रलापः**—पुं॰—-—वि + प्र + लप् + घञ्—व्यर्थ या निरर्थक बात, बकवास, अनाप-शनाप, निस्सार
- **विप्रलापः**—पुं॰—-—-—पारस्परिक वचनविरोध, विरोधी उक्तियाँ
- **विप्रलापः**—पुं॰—-—-—झगड़ा, तू तू मैं-मैं
- **विप्रलापः**—पुं॰—-—-—अपनी प्रतिज्ञा तोड़ना, वचन पूरा न करना
- **विप्रलयः**—पुं॰—-—विशेषेण प्रलयः-प्रा॰ स॰—पूर्ण विनाश या विघटन, सर्वनाश
- **विप्रलुप्त**—भू॰ क॰ कृ॰—-—वि + प्र + लुप् + क्त—अपहृत, छीना हुआ
- **विप्रलुप्त**—भू॰ क॰ कृ॰—-—-—बाधायुक्त, हस्तक्षेप किया गया
- **विप्रलोभिन्**—पुं॰—-—वि + लुभ् + णिच् + णिनि—दो वृक्षों के नाम, अशोक और किंकिरात
- **विप्रवासः**—पुं॰—-—वि + प्र + वस् + घञ्—परदेश में रहना, विदेश में निवास करना (अपनी जन्मभूमि से दूर रहना)
- **विप्रश्निका**—स्त्री॰—-—विशेषेण प्रश्नो यस्याः वि + प्रश्न + कप् + टाप्, इत्वम्—स्त्री ज्योतिषी, जो भाग्य की बातें बतलाये

- **विप्रहीण**—वि०—-—वि + प्र + हा + क—वञ्चित, विरहित
- **विप्रिय**—वि०—-—वि + प्री + क, इयङ्—अरुचिकर, जो पसन्द न हो, जो सुखद न हो, जो स्वादिष्ट न हो
- **विप्रियम्**—नपुं०—-—-—अपराध, अनिष्ट, अरुचिकर कार्य
- **विप्रुष्**—स्त्री०—-—वि + प्रुष् + क्विप्—(पानी या किसी अन्य द्रव की) बूंद
- **विप्रुष्**—स्त्री०—-—-—चिह्न, बिन्दु, धब्बा
- **विप्रोषित**—भू० क० कृ०—-—वि + प्र + वस् + क्त—परदेश में रहना, जन्मभूमि से दूर होना, अनुपस्थित
- **विप्रोषित**—भू० क० कृ०—-—-—निर्वासित, देशनिकालाप्राप्त
- **विप्रोषितभर्तृका**—स्त्री०—विप्रोषित-भर्तृका—-—वह स्त्री जिसका पति परदेश गया हुआ है
- **विप्लवः**—पुं०—-—वि + प्लु + अप्—बहना, इधर-उधर टहलना, विभिन्न दिशाओं में बहना
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—विरोध, वैपरीत्य
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—हैरानी, व्याकुलता
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—हुल्लड़, हंगामा, हल्ला-गुल्ला
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—निर्जनीकरण, वह संग्राम जिसमें लूटपाट खूब हो, शत्रु से भय
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—बलात् लूटपाट
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—हानि, विनाश
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—आपदा, आपत्काल
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—दर्पण पर जमी हुई धूल या जंग
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—अतिक्रमण, उल्लंघन
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—अनिष्ट, संकट
- **विप्लवः**—पुं०—-—-—पाप दुष्टता, पापमयता
- **विप्लावः**—पुं०—-—वि + प्लु + घञ्—जलप्लावन, बाढ़
- **विप्लावः**—पुं०—-—-—उपद्रव
- **विप्लावः**—पुं०—-—-—घोड़े की सरपट दौड़
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०—-—वि + प्लु + क्त—जो इधर उधर वह गया हो
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०—-—-—डूबा हुआ, निमग्न, बाढ़ग्रस्त, किनारों से बाहर होकर बहा हुआ
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०—-—-—हैरान, परेशान
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०—-—-—विध्वस्त, उजाड़ा हुआ

- **विप्लुत**—भू० क० कृ०———–—लुप्त, ओझल
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०———–—अपमानित, अनादृत
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०———–—बर्वाद
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०———–—तिरोहित, विरूपित
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०———–—दुश्चरित्र, लम्पट, दुराचारी,लुच्चा
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०———–—विपरीत, उलटा
- **विप्लुत**—भू० क० कृ०———–—मिथ्या, झूठा
- **विप्लुष्**—स्त्री०———–—(पानी या किसी अन्य द्रव की) बूंद
- **विप्लुष्**—स्त्री०———–—चिह्न, बिन्दु, धब्बा
- **विफल**—वि०—–—विगतं फलं यस्य-प्रा० ब०—फलरहित, अनुपयोगी, व्यर्थ, प्रभावशून्य, अलाभकर
- **विफल**—वि०———–—बेकार, निरर्थक
- **विबन्धः**—पुं०—–—वि + बन्ध् + घञ्—कोष्ठ बद्धता
- **विबन्धः**—पुं०———–—रुकावट
- **विबाधा**—स्त्री०—–—विशिष्टा बाधा-प्रा० स०—पीडा, वेदना, संताप, मानसिक कष्ट
- **विबुद्ध**—भू० क० कृ०—–—वि + बुध् + क्त—उठाया हुआ, जगाया हुआ, जागरुक
- **विबुद्ध**—भू० क० कृ०———–—फुलाया हुआ, मंजरीयुक्त, पूरा खिला हुआ
- **विबुद्ध**—भू० क० कृ०———–—चतुर, कुशल
- **विबुधः**—पुं०—–—विशेषेण बुध्यते-बुध् + क—बुद्धिमान् या विद्वान् पुरुष, ऋषि, मुनि
- **विबुधः**—पुं०———–—चाँद
- **विबुधिपतिः**—पुं०—विबुधः-अधिपतिः—–—इन्द्र का विशेषण
- **विबुधेन्द्रः**—पुं०—विबुधः-इन्द्रः—–—इन्द्र का विशेषण
- **विबुधीश्वरः**—पुं०—विबुधः-ईश्वरः—–—इन्द्र का विशेषण
- **विबुधद्विष्**—पुं०—विबुधः-द्विष्—–—राक्षस
- **विबुधशत्रुः**—पुं०—विबुधः-शत्रुः—–—राक्षस
- **विबुधानः**—पुं०—–—वि + बुध् + शानच्—विद्वान् पुरुष
- **विबुधानः**—पुं०———–—अध्यापक
- **विबोधः**—पुं०—–—विबुध् + घञ्—जागरण, जागते रहना

- **विबोधः**—पुं०—————प्रत्यक्षज्ञान, खोजना
- **विबोधः**—पुं०—————बुद्धि, प्रतिभा
- **विबोधः**—पुं०—————जाग जाना, सचेत होना
- **विब्बोकः**—पुं०—————अभिमान के कारण अपने प्रियतम पदार्थ की ओर उदासीनता का प्रदर्शन
- **विब्बोकः**—पुं०—————घमंड के कारण उदासीनता
- **विब्बोकः**—पुं०—————केलिपरक या प्रीतिविषयक संकेत
- **विभक्त**—भू० क० कृ०———वि + भज् + क्त—बांटा हुआ, विभाजित की हुई (संपत्ति आदि)
- **विभक्त**—भू० क० कृ०—————बंटा हुआ, स्वार्थ की दृष्टि से अलग अलग किया हुआ
- **विभक्त**—भू० क० कृ०—————जुदा किया हुआ, अलग किया हुआ, भिन्न किया हुआ
- **विभक्त**—भू० क० कृ०—————विभिन्न, विविध
- **विभक्त**—भू० क० कृ०—————सेवानिवृत्त, एकान्तवासी
- **विभक्त**—भू० क० कृ०—————नियमित, सममित
- **विभक्त**—भू० क० कृ०—————विभूषित
- **विभक्तः**—पुं०—————कार्तिकेय
- **विभक्तिः**—स्त्री०———वि + भज् + क्तिन्—बांटना, प्रभाग, विभाजन, बंटवारा
- **विभक्तिः**—स्त्री०—————पार्थक्य, स्वार्थ में अलगाव
- **विभक्तिः**—स्त्री०—————हिस्सा, दायभाग
- **विभक्तिः**—स्त्री०—————(व्या० में) संज्ञा शब्दों के साथ लगा कारक या कारक चिह्न
- **विभङ्गः**—पुं०———वि + भंज् + घञ्—टूटना, अस्थिभंग
- **विभङ्गः**—पुं०—————ठहराना, अवरोध, पड़ाव
- **विभङ्गः**—पुं०—————झुकना, (भौंहों आदि का) सिकोड़ना
- **विभङ्गः**—पुं०—————शिकन, झुर्री
- **विभङ्गः**—पुं०—————पग, सीढ़ी
- **विभङ्गः**—पुं०—————फूट पड़ना, प्रकटीकरण
- **विभवः**—पुं०———वि + भू + अच्—दौलत, धन, सम्पत्ति
- **विभवः**—पुं०—————ताक़त, शक्ति, पराक्रम, बड़प्पन
- **विभवः**—पुं०—————उन्नत अवस्था, पद, प्रतिष्ठा

- **विभवः**—पुं॰—————महत्ता
- **विभवः**—पुं॰—————मोक्ष, मुक्ति
- **विभा**—स्त्री॰———वि + भा + क्विप्—प्रकाश, आभा
- **विभा**—स्त्री॰—————प्रकाश, किरण
- **विभा**—स्त्री॰—————सौन्दर्य
- **विभाकरः**—पुं॰—विभा-करः———सूर्य
- **विभाकरः**—पुं॰—विभा-करः———मदार का पौधा
- **विभाकरः**—पुं॰—विभा-करः———चन्द्रमा
- **विभावसुः**—पुं॰—विभा-वसुः———सूर्य
- **विभावसुः**—पुं॰—विभा-वसुः———अग्नि
- **विभावसुः**—पुं॰—विभा-वसुः———चन्द्रमा
- **विभावसुः**—पुं॰—विभा-वसुः———एक प्रकार का हार
- **विभागः**—पुं॰———वि + भज् + घञ्—प्रभाग, विभाजन, अंश (दायभाग आदि का)
- **विभागः**—पुं॰—————दायभाग
- **विभागः**—पुं॰————— भाग या हिस्सा
- **विभागः**—पुं॰—————बांटना, अलग-अलग करना, पार्थक्य
- **विभागः**—पुं॰—————अंश
- **विभागः**—पुं॰—————अनुभाग
- **विभागकल्पना**—स्त्री॰—विभागः-कल्पना———हिस्सों का नियत करना
- **विभागधर्मः**—पुं॰—विभागः-धर्मः———दायभाग की विधि, बंटवारे का कानून
- **विभागपत्रिका**—स्त्री॰—विभागः-पत्रिका———विभाजन की दस्तावेज़
- **विभागभाज्**—पुं॰—विभागः-भाज्———पहले से बंटी हुई सम्पत्ति का हिस्सेदार
- **विभाजनम्**—नपुं॰———वि + भज् + णिच् + ल्युट्—बंटवारा, वितरण करना
- **विभाज्य**—वि॰———वि + भज् + ण्यत्—अंशों में विभक्त किये जाने के योग्य, बांटे जाने के योग्य
- **विभाज्य**—वि॰—————विभाजनीय
- **विभातम्**—नपुं॰———र्वि + भा + क्त—प्रभात, पौ फटना

- **विभावः**—पुं°—-—वि + भू + घञ्—मन या शरीर को किसी विशेष स्थिति में विकसित करने वाली दशा, रसभाव की उद्बोधक स्थिति, तीन मुख्य भावों में से एक (दूसरे दो हैं- अनुभाव तथा व्यभिचारीभाव)
- **विभावः**—पुं°—-—-—मित्र, परिचित
- **विभावनम्**—नपुं°—-—वि + भू + णिच् + ल्युट्—स्पष्ट प्रत्यक्षज्ञान, या निश्चय, विवेक, निर्णय
- **विभावनम्**—नपुं°—-—वि + भू + णिच् + ल्युट्—विचार विमर्श, गवेषणा, परीक्षा
- **विभावनम्**—नपुं°—-—वि + भू + णिच् + ल्युट्—प्रत्यय, कल्पना
- **विभावना**—स्त्री°—-—-—स्पष्ट प्रत्यक्षज्ञान, या निश्चय, विवेक, निर्णय
- **विभावना**—स्त्री°—-—-—विचार विमर्श, गवेषणा, परीक्षा
- **विभावना**—स्त्री°—-—-—प्रत्यय, कल्पना
- **विभावना**—स्त्री°—-—-—एक अलंकार जिसमें बिना कारण के कार्यों का होना वर्णित होता है
- **विभावरी**—स्त्री°—-—वि + भा + वनिप् + ङीप्, र आदेशः—रात
- **विभावरी**—स्त्री°—-—-—हल्दी
- **विभावरी**—स्त्री°—-—-—कुटनी
- **विभावरी**—स्त्री°—-—-—वेश्या
- **विभावरी**—स्त्री°—-—-—वामाचारिणी स्त्री
- **विभावरी**—स्त्री°—-—-—मुखरा स्त्री, बातूनी
- **विभावित**—भू° क° कृ°—-—वि + भू + णिच् + क्त—प्रकटीकृत, स्पष्ट रूप से दर्शनीय किया हुआ
- **विभावित**—भू° क° कृ°—-—-—ज्ञात, जाना हुआ, निश्चित किया हुआ
- **विभावित**—भू° क° कृ°—-—-—देखा हुआ, सोचा हुआ
- **विभावित**—भू° क° कृ°—-—-—निर्णीत, विवेचन किया हुआ
- **विभावित**—भू° क° कृ°—-—-—अनुमित, संकेतित
- **विभावित**—भू° क° कृ°—-—-—सिद्ध, सर्वसम्मत
- **विभावितेकदेश**—वि°—विभावित-एकदेश—-—जिसके साथ एक भाग का पता लगाया गया अर्थात् जो (विवादास्पद विषय के) एक भाग के संबंध में अपराधी पाया गया
- **विभाषा**—स्त्री°—-—वि + भाष् + अ + टाप्—ईप्सित वस्तु, विकल्प
- **विभाषा**—स्त्री°—-—-—नियम की वैकल्पिकता
- **विभासा**—स्त्री°—-—वि + भास् + अ + टाप्—प्रकाश, कान्ति, आभा

- **विभिन्न**—भू° क° कृ°——वि + भिद् + क्त—तोड़ा हुआ, विभक्त किया हुआ, खण्ड खण्ड किया हुआ बीधां हुआ, घायल
- **विभिन्न**—भू° क° कृ°————दूर हटाया हुआ, भगाया हुआ, तितर बितर किया
- **विभिन्न**—भू° क° कृ°————हैरान, परेशान, व्याकुल
- **विभिन्न**—भू° क° कृ°————इधर उधर डोला हुआ
- **विभिन्न**—भू° क° कृ°————निराश किया हुआ
- **विभिन्न**—भू° क° कृ°————विविध, नानाप्रकार के
- **विभिन्न**—भू° क° कृ°————मिश्रित, मिलाया हुआ, चितकबरा, रंगबिरंगा
- **विभिन्नजः**—पुं°—विभिन्न-जः———शिव का नाम
- **विभीतः**—पुं°———विशेषेण भीतः—एक वृक्ष का नाम, बहेड़ा, (त्रिफला में से एक) बहेड़े का पेड़
- **विभीतम्**—नपुं°————एक वृक्ष का नाम, बहेड़ा, (त्रिफला में से एक) बहेड़े का पेड़
- **विभीतकः**—पुं°———विभीत + कन्—एक वृक्ष का नाम, बहेड़ा, (त्रिफला में से एक) बहेड़े का पेड़
- **विभीतकम्**—नपुं°————एक वृक्ष का नाम, बहेड़ा, (त्रिफला में से एक) बहेड़े का पेड़
- **विभीतकी**—स्त्री°———विभीतक + ङीप्—एक वृक्ष का नाम, बहेड़ा, (त्रिफला में से एक) बहेड़े का पेड़
- **विभीता**—स्त्री°———विभीत + टाप्—एक वृक्ष का नाम, बहेड़ा, (त्रिफला में से एक) बहेड़े का पेड़
- **विभीषक**—वि°———विशेषेण भीषयते-वि + भी + णिच् + ण्वुल् षुक् आगमः—डरावना, त्रास या भय देने वाला
- **विभीषिका**—स्त्री°———वि + भी + णिच् + ण्वुल् + टाप्, षुकागमः, इत्वं च—त्रास
- **विभीषिका**—स्त्री°————डराने के साधन, हौवा (चिड़ियों का डराने के लिए फूंस का पुतला, जु जू)
- **विभु**—वि°———वि + भू + डु—ताक़तवर, शक्तिशाली
- **विभु**—वि°————प्रमुख, सर्वोपरि
- **विभु**—वि°————योग्य, समर्थ (तुमुन्नंत के साथ)
- **विभु**—वि°————आत्मसंयमी, धीर, जितेन्द्रिय
- **विभु**—वि°————(न्या° में) नित्य° , सर्वव्यापक, सर्वगत
- **विभुः**—पुं°————अन्तरिक्ष
- **विभुः**—पुं°————आकाश
- **विभुः**—पुं°————काल
- **विभुः**—पुं°————आत्मा
- **विभुः**—पुं°————स्वामी, शासक, प्रभु, राजा

- **विभुः**—पुं°———–—सर्वोपरि शासक
- **विभुः**—पुं°———–—सेवक
- **विभुः**—पुं°———–—ब्रह्मा
- **विभुः**—पुं°———–—शिव
- **विभुः**—पुं°———–—विष्णु
- **विभुग्न**—वि°—–—वि + भुज् + क्त—वक्र, झुका हुआ, टेढ़ा, कुटिल
- **विभूतिः**—स्त्री°—–—वि + भू + क्तिन्—ताकत, शक्ति, बड़प्पन
- **विभूतिः**—स्त्री°———–—समृद्धि, कल्याण
- **विभूतिः**—स्त्री°———–—प्रतिष्ठा, उच्च पद
- **विभूतिः**—स्त्री°———–—धन, प्राचुर्य, महिमा, कान्ति
- **विभूतिः**—स्त्री°———–—दौलत, धन
- **विभूतिः**—स्त्री°———–—अतिमानव शक्ति
- **विभूतिः**—स्त्री°———–—कंडो की राख
- **विभूषणम्**—नपुं°—–—वि + भूष् + ल्युट्—अलंकार, सजावट
- **विभूषा**—स्त्री°—–—वि + भूष् + अ + टाप्—अलंकार, सजावट
- **विभूषा**—स्त्री°———–—प्रकाश, कान्ति
- **विभूषा**—स्त्री°———–—सौंन्दर्य, आभा
- **विभूषित**—भू° क° कृ°—–—वि + भूष् + णिच् + क्त—अलंकृत, सुशोभित, सुभूषित
- **विभृत**—भू° क° कृ°—–—वि + भृ + क्त—संभाला गया, सहारा दिया गया, संधारित या संपोषित
- **विभ्रंशः**—भू° क° कृ°—–—वि + भ्रंश् + घञ्—गिरना, टूट पड़ना
- **विभ्रंशः**—भू° क° कृ°———–—ह्रास, क्षय, बर्वादी
- **विभ्रंशः**—भू° क° कृ°———–—चट्टान
- **विभ्रंशित**—भू° क° कृ°—–—वि + भ्रंश् + क्त—बहकाया गया, फुसलाया गया
- **विभ्रंशित**—भू° क° कृ°———–—वंचित, विरहित
- **विभ्रमः**—पुं°—–—वि + भ्रम् + घञ्—इधर उधर टहलना, घूमना
- **विभ्रमः**—पुं°———–—भ्रमण, फेरा, इधर उधर लुढ़कना
- **विभ्रमः**—पुं°———–—त्रुटि, भूल, गलती

- **विभ्रमः**—पुं॰———–—उतावली, अव्यवस्था, हड़बड़ी, गड़बड़ी
- **विभ्रमः**—पुं॰————(अतः) हड़बड़ी के कारण अलंकारादिक का उलटासीधा पहनना
- **विभ्रमः**—पुं॰————रंगरेलियाँ, कामकेलि, आमोद-प्रमोद
- **विभ्रमः**—पुं॰———–—सौन्दर्य, लालित्य, लावण्य
- **विभ्रमः**—पुं॰——–—–सन्देहम् आशंका
- **विभ्रमः**—पुं॰——–—–सनक, वहम
- **विभ्रमा**—स्त्री॰———वि + भ्रम् + अच् + टाप्—बुढ़ापा
- **विभ्रष्ट**—भू॰ क॰ कृ॰——–वि + भ्रंश् + क्त—गिरा हुआ, पड़ा हुआ, अलग किया हुआ
- **विभ्रष्ट**—भू॰ क॰ कृ॰—————क्षीण, लुप्त, पतित, बर्बाद
- **विभ्रष्ट**—भू॰ क॰ कृ॰—————ओझल, अन्तर्हित
- **विभ्राज्**—वि॰——–वि + भ्राज् + क्विप्—चमकीला, दीप्तिमान्, प्रकाशमान
- **विभ्रान्त**—भू॰ क॰ कृ॰——–वि + भ्रम् + क्त—चक्कर खाया हुआ
- **विभ्रान्त**—भू॰ क॰ कृ॰———–—विक्षुब्ध, व्याकुल, अव्यवस्थित, हड़बड़ाया हुआ
- **विभ्रान्त**—भू॰ क॰ कृ॰———–—भ्रम में पड़ा हुआ, भूल करने वाला
- **विभ्रान्तनयन**—वि॰—विभ्रान्त-नयन——–विलोलदृष्टि, चंचल आँखों वाला
- **विभ्रान्तशील**—वि॰—विभ्रान्त-शील———जिसका चित्त अव्यवस्थित हो
- **विभ्रान्तशील**—वि॰—विभ्रान्त-शील——–नशे में चूर, मतवाला
- **विभ्रान्तशीलः**—पुं॰—विभ्रान्त-शीलः———बन्दर
- **विभ्रान्तशीलः**—पुं॰—विभ्रान्त-शीलः———सूर्यमंडल या चन्द्रमंडल
- **विभ्रान्तिः**—स्त्री॰———वि + भ्रम् + क्तिन्—चक्कर, फेरा
- **विभ्रान्तिः**—स्त्री॰————हड़बड़ी, त्रुटि, गड़बड़ी
- **विभ्रान्तिः**—स्त्री॰————उतावली, जल्दबाजी
- **विमत**—भू॰ क॰ कृ॰——–वि + मन् + क्त—असहमत, असम्मत, भिन्न मत रखने वाला
- **विमत**—भू॰ क॰ कृ॰—————विषम, असंगत
- **विमत**—भू॰ क॰ कृ॰—————अनादृत, अपमानित, उपेक्षित
- **विमतः**—पुं॰————शत्रु
- **विमति**—वि॰———विरुद्धा विगता वा मतिर्यस्य-प्रा॰ ब॰ —मूर्ख, प्रज्ञाशून्य, मूढ

- **विमतिः**—स्त्री°———–—असम्मति, असहमति, मतविभिन्नता
- **विमतिः**—स्त्री°———–—अरुचि
- **विमतिः**—स्त्री°———–—जड़ता
- **विमत्सरम्**—वि°—-—विगतः मत्सरो यस्य-प्रा° ब°—ईर्ष्या से मुक्त, ईर्ष्यारहित
- **विमद**—वि°—-—-—नशे से मुक्त
- **विमद**—वि°—-—-—हर्षशून्य, ईर्ष्यालु
- **विमनस्**—वि°——विरुद्धं मनो यस्य, पक्षे कप्, प्रा° ब°—उदास, विषण्ण, अवसन्न, खिन्न, म्लान
- **विमनस्**—वि°——विरुद्धं मनो यस्य, पक्षे कप्, प्रा° ब°—अनमना
- **विमनस्**—वि°——विरुद्धं मनो यस्य, पक्षे कप्, प्रा° ब°—हैरान, परेशान
- **विमनस्**—वि°——विरुद्धं मनो यस्य, पक्षे कप्, प्रा° ब°—अप्रसन्न
- **विमनस्**—वि°——विरुद्धं मनो यस्य, पक्षे कप्, प्रा° ब°—जिसका मन या भावना बदली हुई हो
- **विमनस्क**—वि°——–—उदास, विषण्ण, अवसन्न, खिन्न, म्लान
- **विमनस्क**—वि°——–—अनमना
- **विमनस्क**—वि°——–—हैरान, परेशान
- **विमनस्क**—वि°——–—अप्रसन्न
- **विमनस्क**—वि°——–—जिसका मन या भावना बदली हुई हो
- **विमन्यु**—वि°—-—विगतः मन्युर्यस्य -प्रा° ब°—क्रोध से मुक्त
- **विमन्यु**—वि°—-—-—शोक से मुक्त
- **विमयः**—पुं°——वि + भी + अच्—विनिमय, अदला-बदली
- **विमर्दः**—पुं°——वि + मृद् + घञ्—चूरा करना, कुचलना, चकना चूर करना
- **विमर्दः**—पुं°———–—मसलना, रगड़ना
- **विमर्दः**—पुं°———–—स्पर्श
- **विमर्दः**—पुं°———–—उबटन आदि शरीर पर मलना
- **विमर्दः**—पुं°———–—संग्राम, युद्ध, लड़ाई, भिड़न्त
- **विमर्दः**—पुं°———–—विनाश, उजाड़
- **विमर्दः**—पुं°———–—सूर्य और चन्द्रमा का मेल
- **विमर्दः**—पुं°———–—ग्रहण

